क्रमानुसार जन्म प्राप्त करता रहता है। मनुष्ययोनिके पूर्व मनुष्येतर योनियोंका क्रम इस प्रकार है। यथा—वृहद्विष्णुपुराणमें:—

स्थावरे लक्षविंशत्यो जलजं नवलक्षकम्।
कृमिजं रुद्रलक्षञ्च पक्षिजं दशलक्षकम्॥
पश्वादीनां लक्षत्रिंशच्चतुर्लक्षञ्च वानरे।
ततोपि मानुषा जाताः कुत्सितादेर्द्विलक्षकम्॥
उत्तमाच्चोत्तमं आत्मात्मानं यो न तारयेत्।
स एव आत्मघाती स्यात्पुनर्याश्यति यातनाम्॥

जीवभावके विकाशके बाद प्रथम योनि उद्भिज्जोंकी है उसमें प्रत्येक जीवको २० लाख बार जन्म लेना पड़ता है। तदनन्तर ११ लाख बार जीवको स्वेदज अर्थात् मैलेसे उत्पन्न कृमिकीटादिकी योनिको प्राप्त करना पड़ता है। तदनन्तर १९ लाख बार जीवको अण्डज अर्थात् अण्डेसे उत्पन्न होनेवाले जीवोंकी योनिको प्राप्त करना पड़ता है। उसमेंसे ९ लाख बार जलमें उत्पन्न अण्डजयोनि और १० लाख बार स्थलमें उत्पन्न पक्षी आदि अण्डजयोनि जीवको प्राप्त होती हैं। तदनन्तर ३४ लाख बार जीवको पशुयोनिमें भ्रमण करना पड़ता है। उसमें अन्तिम ४ लाख जन्म वानरयोनिमें होता है। मतान्तरमें अन्तिम योनि त्रिगुणानुसार तीन तरहकी होती है। यथा सत्त्वगुणानुसार अन्तिम योनि गौकी, रजोगुणानुसार अन्तिम योनि सिंहकी और तमोगुणानुसार अन्तिम योनि वानरकी होती है।

इस तरहसे जीव प्रथम उद्भिज्जसे लेकर ८४ लक्ष योनिपर्यन्त क्रमोन्नत होता रहता है। उद्भिज्जादि चार प्रकारकी योनियोंमें जीवकी क्रमोन्नति होती है। जीवकी इस प्रकार भिन्न भिन्न योनि-प्राप्ति केवल स्थूलशरीरके परिवर्त्तनरूपसे ही होती है। उसके सूक्ष्म और कारण शरीर नाशको प्राप्त नहीं होते हैं। यथा छान्दोग्योपनिषद्में:—

"जीवापेतं वाव किलेदं म्रियते न जीवो म्रियते"

सूक्ष्म और कारणशरीरयुक्त जीवात्मासे परित्यक्त होनेपर स्थूल-शरीरकी ही मृत्यु होती है, जीव नहीं मरता है। इसी प्रकार गीतामें भी है:—

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-
न्यन्यानि संयाति नवानि देही॥

जिस प्रकार मनुष्य पुरातन जीर्ण वस्त्रको परित्याग करके नूतन वस्त्रको धारण करता है उसी प्रकार सूक्ष्म तथा कारणशरीरयुक्त जीव भी पुरातन जीर्ण स्थूलशरीरको त्याग करके नूतन स्थूल शरीरको धारण करता है। इस प्रकारसे प्रथम उद्भिज्ज योनिसे लेकर अन्तिम उद्भिज्ज योनि तक सूक्ष्म और कारण शरीरसम्बन्ध जीव एकके बाद दूसरा, इस तरहसे स्थूल उद्भिज्ज शरीरोंको प्रत्येक जन्ममें बदलता हुआ क्रमोन्नतिको प्राप्त करता है। तदनन्तर उद्भिज्जोंकी समस्त योनियोंको समाप्त करके सूक्ष्म और कारण शरीर सम्बन्ध जीव पूर्वरीतिके अनुसार स्वेदजयोनिके पृथक् पृथक् स्थूल शरीर ग्रहण करता हुआ समस्त स्वेदजयोनियोंको अतिक्रम करता है। तदनन्तर इसी प्रकारसे समस्त अण्डजयोनि और जरायुजान्तर्गत पशुयोनियोंको अतिक्रम करके जीव मनुष्ययोनिमें प्रवेश लाभ करता है। जिस प्रकार मनुष्येतर समस्त योनियोंमें कितने बार जीवको स्थूलशरीर धारण करना पड़ेगा इसका हिसाब शास्त्रमें किया गया है उस प्रकार मनुष्ययोनिमें शरीरधारणका हिसाब नहीं बन सकता है। इसका कारण यह है कि, जीव मनुष्येतर समस्त योनियोंमें ही स्वतन्त्र न रहकर प्रकृतिके अधीन रहता है। मनुष्येतर समस्त योनियोंमें बुद्धितत्त्वके सम्यग् विकाशका अभाव

रहनेसे तथा निज निज शरीरपर अहङ्कारमूलक स्वामित्वकी उत्पत्ति न होनेसे इन सब योनियोंमें जीव स्वेच्छावश कोई भी कार्य नहीं कर सकता! इसको ब्रह्माण्डप्रकृतिगत सहजकर्म्मजनित संस्कारके अनुसार ही प्रवाहिनीपतित काष्ठखण्डकी नाई सर्वथा चलना पड़ता है। यह बात पहले ही कही गई है कि, ब्रह्माण्डप्रकृतिका प्रवाह तमोगुणसे सत्त्वगुणकी ओर क्रमोन्नतिको प्राप्त करता है। अतः उसी प्रवाहमें पतित अहङ्कारहीन जीव मनुष्येतर समस्त-योनियोंमें क्रमशः उन्नतिको ही प्राप्त करेगा और मनुष्ययोनिप्राप्ति-पर्य्यन्त कभी पतन अथवा भटकनेकी सम्भावना नहीं उत्पन्न होगी, इसमें क्या सन्देह है? यही कारण है जिससे मनुष्येतर समस्त-योनियोंका हिसाब बन सकता है,क्योंकि महर्षि लोग इन सब योनि-योंमें जीवकी क्रमोन्नतिके क्रमपर संयम करके भिन्न भिन्न योनियोंकी संख्याको गिनकर बता सकते हैं, परन्तु मनुष्ययोनिमें इस प्रकारहिसाब नहीं हो सकता है, क्योंकि मनुष्ययोनिमें आते ही जीवमें बुद्धितत्त्वका विशेष विकाश हो जानेसे स्वाधीन और इन्द्रियोंपर जीवका स्वामि-स्वभाव उत्पन्न हो जाता है। इसीलिये जीव मनुष्ययोनिमें आकर स्वेच्छासे इन्द्रियसेवादि द्वारा अपना संस्कार स्वयं ही उत्पन्न करने लगता है और ब्रह्माण्डप्रकृतिके क्रमोर्द्ध्वगतिशील सहज कर्म्मजनित संस्कारधाराको छोड़ देता है। अतः इस धाराको छोड़ देनेसे क्रमोन्नतिके हिसाबसे जीव पृथक् हो जाता है और अपने उत्पन्न किये हुए अच्छे बुरे संस्कारोंके अनुसार कभी उन्नत कभी अवनत होता हुआ अनेक योनियोंको प्राप्त करता रहता है। इसलिये मनुष्ययोनिमें जीवको कितनी बार जन्म लेना पड़ेगा, इसका ठीक हिसाब नहीं लग सकता, मनुष्यके नीचेकी समस्त योनियोंमें जीव व्यापक प्रकृतिके क्रमोन्नतिमूलक स्पन्दनके द्वारा उत्पन्न संस्कारों-को आश्रय करके ऊपर चलता है। इसलिये उन योनियोंमें जीवोंकी

चेष्टा वैसी वैसी होती है जैसे जैसे संस्कार प्रकृतिके भिन्न भिन्न विभागमें जीवको आश्रय करें, उससे अन्यथा कोई दूसरा संस्कार नहीं हो सकता है। और यही कारण है कि, मनुष्येतर योनियोंमें प्रत्येक विभागगत जीवोंकी चेष्टा प्रायः एकसी ही देखनेमें आती है। किसी सिंहको घास खाते हुए कभी किसीने नहीं देखा होगा, वे सभी अपनी प्रकृतिके अनुसार मांस ही भक्षण करेंगे। इसी प्रकार गौके लिये भी मांस खाना कदापि सम्भव नहीं होगा। वे सभी स्वकीय प्रकृतिके अनुसार घास ही खायँगी। इसी प्रकारसे पृथक् पृथक् योनियोंमें पृथक् पृथक् प्राकृतिक स्पन्दनके अनुसार पृथक् पृथक् ब्रह्माण्डप्रकृतिगत संस्कारको आश्रय करके तदनुसार क्रियाशील होकर जीव उद्भिज्जादि समस्त योनियोंको प्राप्त करता हुआ क्रमोन्नत होता है। प्रत्येक योनिमें पृथक् पृथक् संस्कार ब्रह्माण्डप्रकृतिके द्वारा जीवको प्राप्त होनेसे और उन सब संस्कारोंके साथ अपना स्वामित्व सम्बन्ध न होनेसे मनुष्येतर जीवोंमें पूर्वजन्मका संस्कार परजन्मकी क्रमगतिका कारण नहीं बनता है। पूर्वजन्मकी समाप्तिके समय पूर्वजन्मप्रद प्राकृतिक संस्कार ब्रह्माण्डप्रकृतिको आश्रय कर लेता है और जीव ब्रह्माण्डप्रकृतिचालित होकर आगेका जन्म प्राप्त करके ब्रह्माण्डप्रकृतिके जिस स्तरमें उसका जन्म हुआ उस स्तरके प्राकृतिक स्पन्दनजनित प्राकृतिक संस्कारको प्राप्त होकर तदनुसार पूर्वजन्मसे भिन्नरूप चेष्टा करेगा। यथा—यदि किसी जीवका जन्म श्वानका हो तो उस जन्मगत प्राकृतिक संस्कारके अनुसार वह मांस खायगा और निद्रा भय मैथुनादि भी उसी व्यापकप्रतिसम्बन्धीय संस्कारानुसार करेगा। परन्तु यदि उसी जीवका दूसरा जन्म घोड़ेका होगा, तो दूसरा जन्म प्राप्त करते ही मांस खाना भूल जायगा, घास खाने लग जायगा और निद्रा, भय, मैथुन भी उसी अश्वजन्मगत प्राकृतिक संस्कारा-

नुसार करेगा। इसमें यह नहीं होगा कि, पूर्वजन्म मांस खानेवाले कुत्तेका था, इसलिये उसी संस्कारसे आगे जो जन्म होगा, उसमें भी उसे मांस खाना चाहिये। अतः यह सिद्धान्त होता है कि, मनुष्येतर जीवोंकी गति एकमात्र प्राकृतिक संस्कारके बलसे ही होती है, उसमें प्राक्तन प्रारब्धकर्म आदिका कोई भी सम्बन्ध नहीं रहता है। परन्तु मनुष्ययोनिमें इस प्रकार नहीं हो सकता है, क्योंकि मनुष्य स्वाधीन, स्वकीय शरीर और इन्द्रियोंपर स्वामित्वभाव युक्त और स्वदेहपर अभिमानयुक्त होनेके कारण ब्रह्माण्ड-प्रकृतिके संस्कारको छोड़कर अपनी कर्मसन्तानताके कारण अपना संस्कार स्वतन्त्र करता जाता है, जिससे मनुष्यको प्राक्तन कर्मानुसार आगेके जन्म प्राप्त होते हैं और उन्नत या अवनत स्वकीय प्रारब्धानुसार उन्नत या अवनत योनियाँ मिलती हैं। यही कारण है कि, मनुष्येतर जीवोंमें एकमात्र प्राकृतिक संस्कार (Intuition) होनेपर भी मनुष्ययोनिमें जीव प्रारब्ध, सञ्चित और क्रियमाण इन तीन प्रकारके स्वोपार्जित संस्कारोंके द्वारा भिन्न भिन्न गति प्राप्त करता रहता है। परन्तु मनुष्येतर योनियोंमें ब्रह्माण्डप्रकृतिके अधीन रहनेके कारण तथा स्वदेह और इन्द्रियोंपर स्वामित्व न होनेके कारण उन योनिगत समस्त जीवोंमें आहार, निद्रा, भय, मैथुनादि समस्त क्रिया नियमित होती है। उसमें प्राकृतिक नियमविरुद्धता तथा अप्राकृतिक बलात्कारके साथ कोई भी अनुष्ठान नहीं होता है। यही कारण है कि, पशु पक्षी आदि जीवोंमें अनियमित मैथुनादि कदापि दृष्टिगोचर नहीं होते। उनमें प्राकृतिक नियमानुसार सृष्टिकार्यके लिये ऋतुकालके उपस्थित होनेसे तभी मैथुनेच्छा उत्पन्न होती है। अन्यथा स्त्री-पुरुष सदा एक साथ रहनेपर भी किसी समय परस्पर काम-सम्बन्धकी प्रवृत्ति नहीं देखी जाती है। परन्तु मनुष्योंमें बुद्धिविकाश, स्वशरीर और

इन्द्रियोंपर आत्माभिमानके कारण मनुष्य इस विराट् प्रकृतिके मधुर नियमको बलात्कारके साथ तोड़ देता है और अनियमित यथेच्छ इन्द्रिय सेवापरायण होकर प्रवाहरूप प्रकृतिके क्रमोन्नतिशील प्रवाहसे पृथक् हो जाता है। यही कारण है कि, पश्वादि जीवोंमें नियमित आहार निद्रा भय मैथुनादि क्रिया होनेपर भी मनुष्ययोनिमें प्रायःजीव अनियमित आहार निद्रा भय मैथुनादि आचरण करता है। प्रवाहरूप प्रकृतिकी धारा तमोगुणसे सत्त्वगुणकी ओर क्रमोर्द्ध्वगतिशील होनेसे मनुष्येतर जीवसमूह उस धाराको आश्रय करके जितनी ऊर्द्ध्वगतिको प्राप्त होते जाते हैं उतना ही उनमें पञ्चकोषोंका क्रमविकाश और तदनुसार क्रियाशक्तिकी विशेषता तथा मानसिक और बुद्धिसम्बन्धीय विविध वृत्तियोंकी स्फूर्त्ति होती जाती है। प्रत्येक जीवदशाका सम्बन्ध तीनों शरीर या पञ्चकोषोंके साथ होनेके कारण निम्नतम कोटिके उद्भिज्जसे लेकर उच्चतम कोटिके समस्त जीवपर्य्यन्त पंचकोषोंकी स्थिति रहती है। केवल निम्न कोटिके जीवोंमें सब कोषोंका विकाश नहीं रहता है। वह विकाश प्रकृतिराज्यमें जीवकी उन्नतिके साथ साथ होता जाता है। तदनुसार उद्भिज्जमें केवल अन्नमय कोषका विकाश, स्वेदजमें अन्नमय और प्राणमय दोनों कोषोंका विकाश, अण्डजमें अन्नमय, प्राणमय और मनोमय तीनों कोषोंका विकाश तथा जरायुज पशुओंमें अन्नमय, प्राणमय मनोमय और विज्ञानमय इन चारों कोषोंका विकाश हो जाता है। उद्भिद् जीवोंमें केवल अन्नमय कोषके विकाशके कारण ही उनमें स्थावरत्व बना रहता है और पृथ्वी आदिकी सहायतासे उनके प्राणकी रक्षा होती है। स्वेदजमें अन्नमय और प्राणमय कोषके विकाशसे ही उनमें बड़ी बड़ी प्राणशक्तिका विकाश देखनेमें आता है। यहाँतक कि, स्वेदज जीवोंकी सहायतासे विराट्के प्राणकी स्वास्थ्य रक्षा होना या न होनेका कार्य सम्पादित

होता है। अन्नमय प्राणमय कोषोंके साथ मनोमय कोषके विकाशके द्वारा अण्डज जीवोंमें अनेक प्रकारकी मनोवृत्ति तथा बुद्धि वृत्तियोंकी स्फूर्त्ति होती है। यह मनोवृत्तिकी स्फूर्तिका ही शुभफल है कि कपोत, चक्रवाक आदि पक्षियोंमें अपूर्व मनोरम नरलोकदुर्लभ दाम्पत्य प्रेमका विकाश देखनेमें आता है। समस्त पक्षियोंके हृदयमें मधुरिमामय वात्सल्य रसका अपूर्व विकाश जिस विकाशके कारण भीषण वात्या, भयंकर अशनिपात तथा प्रबल दावदाहके प्रति भी उपेक्षा करके सुकोमल पक्षके द्वारा सन्तानको आवृत कर यमराजका भी सामना समस्त चिड़ियाँ कर सकती हैं और स्वयं क्षुधार्त्त रहनेपर भी शावकको अन्नदान करके हृदयमें अतीव आनन्दको प्राप्त कर सकती हैं—यह अपूर्व विकाश अण्डज जातिमें मनोमय कोषकी स्फूर्तिका ही मधुर परिणामरूप है। इसी प्रकार मनोमय तथा विज्ञानमयकोषविकाशके फलरूपसे जरायुज पशुओंमें भी विविध प्रकार अपूर्व मनोवृत्ति तथा बुद्धिवृत्तिका परिचय देखनेमें आता है। गौ माता निज सन्तानको बुभुक्षु रखकर भी गृहस्वामीके लिये अमृतधाराका अजस्रवर्षण करनेमें अणुमात्र कुण्ठित नहीं होती हैं। युवक सिंह पिता-माताके द्वारा संगृहीत मृगमांसको भक्षण नहीं करता, परन्तु अपनी वीरतासे निहत पशुके मांसभक्षण द्वारा ही जठरानल परितृप्त करता है, बलवान् पशुके मिलनेपर दुर्बल पशुपर कभी आक्रमण नहीं करता है, अन्नकणापरितृप्त श्वान प्रभुके लिये आनन्दके साथ आत्मबलिदान करनेमें अणुमात्र भी संकोच नहीं करता है और निशिदिन प्रभुकी सम्पत्तिकी रक्षा करके कृतज्ञता और अलौकिक प्रभुभक्तिका परिचय प्रदान करता है, वशम्वद, प्रभुभक्तिपरायण, वीर अश्व प्रभुके लिये कालानलसदृश संग्राममें आत्मोत्सर्ग करनेमें कुण्ठित नहीं होता है, मृत प्रभुके विरहमें अन्नत्याग करके कंकालसार हो

प्राणविसर्जन करता है तथा अनन्त विपत्तिसमुद्रके बीचमेंसे प्रभुका उद्धार करनेमें समर्थ हो सकता है, हिन्दूसूर्य महाराणा प्रतापके परमस्नेहभाजन चेटकका अद्भुत आत्मत्याग और प्रभुरक्षा, उड़ीसा राजधानिस्थ महा हस्तीका राजध्वजारक्षणके लिये असंख्य यवन सेनाओंके साथ घोर युद्ध और अलौकिक आत्म-बलिदान ये सभी जरायुज पशुयोनिमें प्राणमय, मनोमय और विज्ञानमय कोषोंके मधुर विकाशका अपूर्व परिणाम है।

इस प्रकारसे धीरे धीरे समस्त मनुष्येतर योनियोंको अतिक्रमण करके जीव क्रमशः मनुष्ययोनिमें पदार्पण करता है। मनुष्ययोनिमें आनेसे पूर्वोल्लिखित चार कोषोंके अतिरिक्त आनन्दमय कोषका भी विकाश हो जाता है और तदनुसार जीवमें बुद्धिवृत्ति और अहङ्कारका विकाश होकर निज शरीर तथा इन्द्रियोंपर स्वामित्व सम्बन्धका उदय हो जाता है। अर्थात् मनुष्य योनिमें जीव यह समझने लग जाता है कि,—"यह मेरा शरीर है, ये मेरी इन्द्रियाँ हैं, मैं इनको विषयमें लगाकर इन इन प्रकारके विषयसुखोंको प्राप्त कर सकता हूँ, मुझे इन इन इन्द्रियोंसे इन इन प्रकारके सुख मिलते हैं जो मुझे स्मरण हैं" इत्यादि इत्यादि। इस प्रकारसे मनुष्ययोनिमें शरीर और इन्द्रियोंपर अहन्ता या अभिमानका उदय होनेसे यह बात स्वतःसिद्ध है कि, मनुष्योंमें इन्द्रियलालसा बढ़ जाती हो जायगी, जिससे पशुयोनि तक जो प्राकृतिक प्रेरणाके अनुसार आहार, निद्रा, मैथुन नियमित था, वह नियम भङ्ग होकर प्रकृतिसे विरुद्ध अनियमित, यथेच्छ तथा अत्यधिक मैथुनादि बढ़ जायगा। यही कारण है कि, जिससे उद्भिज्ज योनिसे लेकर व्यापक प्रकृतिकी क्रमोर्द्धगतिशील धाराको आश्रय करके पशुयोनिके अन्त तक जीवकी जो अव्याहत गति बनी रही थी वह गति मनुष्ययोनिमें आकर रुक जाती है और मनुष्य व्यापक प्रकृतिकी

क्रमोन्नतगतिशील धाराको छोड़कर पुनः अधोगतिकी ओर जाने लगता है। मनुष्येतर योनियोंमें जीवोंका कर्मसंस्कारसम्बन्ध व्यापक प्रकृतिके साथ साक्षात्‌रूपसे होनेके कारण जैसा कि, पहले कहा गया है, उन जीवोंका पूर्वजन्मकृत संस्कार भविष्यत्‌ जीवनका कारण नहीं बनता है। इसी रीतिके अनुसार पशुयोनिको समाप्त करके जीव जब प्रथम मनुष्ययोनिमें पदार्पण करता है, उस समय उसके अन्तिम पशुयोनिका संस्कार प्रथम मनुष्ययोनिमें प्राप्त नहीं होता है। अन्तिम पशुयोनिका संस्कार चाहे वह योनि गौकी हो या सिंहकी या वानरकी सभी उसी व्यापकसम्बन्धयुक्त पशुप्रकृतिमें विलीन हो जाता है और जीव प्रथम मनुष्ययोनिमें आकर उसी प्रथम मनुष्ययोनिके लिये प्रह्माण्डप्रकृतिसे उसी प्रथम योनिके संस्कार प्राप्त करता है। अतः यह बात विज्ञानके द्वारा स्वतःसिद्ध है कि, प्रथम मनुष्यका संस्कार प्रकृतिके उस स्तरगत समष्टि संस्कार ही है। अर्थात्‌ प्रथम मनुष्य व्यापक प्रकृतिकी धारामें ही है। परन्तु जब मनुष्ययोनिमें स्वयं कर्तृत्वशक्तिका उदय होनेसे धीरे धीरे व्यष्टिसत्तापर जीवका जितना अभिमान बढ़ता जाता है उतना ही व्यापक धारासे उसका सम्बन्ध टूटता जाता है और कुछ योनियोंके बाद ही वह जीव पूरा व्यष्टिसंस्कारधारी जीव हो बन जाता है और समष्टिसे सम्बन्ध सम्पूर्णतया तिरोहित हो जाता है। जीवकी इस समष्टि प्रकृतिगत धाराको अव्याहत रखकर उद्भिज्जसे लेकर ब्रह्मपर्यन्त ब्रह्माण्ड प्रकृतिके व्यापक प्रवाहमें जीवको डाल देनेके लिये जो धर्मानुकूल और अधर्मानुकूल विधियां हैं उन्हींका नाम धर्माधर्म है। जबतक जीव मनुष्येतर योनियोंमें था, तबतक प्रकृतिमाताके गोदमें सोये रहनेसे जीवकी उन्नतिके लिये प्रकृतिमाता स्वयं ही जिम्मेवार थी और जीव उनकी उन्नतिशील धारामें प्रवाहपतितरूपसे क्रमोन्नत होता हुआ पशुयोनि-

के अन्ततक आ चुका है। अतः मनुष्येतर योनियोंमें स्वतः वन्यतिका मौका मिलनेके कारण तथा उन योनियोंमें बुद्धिविकासकी अल्पता रहनेके कारण मनुष्येतर योनियोंमें उपर्युक्त शास्त्रविधिके अनुसार उन्नतिकी कोई भी आवश्यकता नहीं रहती है और मनुष्य होनेपर भी अत्यन्त निकृष्ट पशुप्राय 'जङ्गली' मनुष्योंमें भी व्यापकप्रकृतिसे अधिक सम्बन्ध तथा बुद्धिविकासकी अल्पताके कारण शास्त्र-विधिका प्रकाश नहीं रहता है। ऐसे जीव जब प्रकृतिकी छायासे कुछ उन्नत होकर बुद्धिपूर्वक कार्य करनेका कुछ कुछ अधिकार प्राप्त करते हैं तभी उनमें स्वाधिकारानुसार शास्त्रविधिका प्रचार होता है जिससे उनकी उद्दामगति नियमित होकर उन्नतिकी ओर अग्रसर हो सकती है। अतः यह सिद्धान्त प्रतिपन्न हुआ कि, मनुष्येतर योनियोंसे मनुष्ययोनिमें आनेपर जीवकी प्रकृतिमें दो विशेषताएं उत्पन्न होती हैं। एक बुद्धिविकासके कारण शास्त्राधिकारको समझकर निज उन्नतपन्थाको ढूँढ़ लेनेकी शक्ति और दूसरी निजदेह और इन्द्रियोंपर स्वामित्व उत्पन्न होनेके कारण यथेच्छ इन्द्रियसेवा द्वारा अधोगतिमें जानेकी भी शक्ति। अतः इस समय मनुष्यजातिके लिये ऐसा ही करना युक्तियुक्त होगा जिससे उद्दाम इन्द्रियसेवा-प्रवृत्ति नियमित होकर अधोगतिकी सम्भावना रुक जाय और बुद्धि-विकासके तारतम्यानुसार शास्त्रानुशासनका प्रयोग होकर उन्नति प्राप्त करनेकी चेष्टा बनी रहे। ये दोनों ही काम करना शास्त्रका लक्ष्य है। शास्त्रविधिके अनुसार चलनेसे समस्त मनुष्यजातियाँ क्रमशः इन्द्रियवृत्तिको वशीभूत करके उन्नतिकी ओर अग्रसर हो सकती हैं। ये सब शास्त्रविधियाँ जीवकी प्रकृतिराज्यमें क्रमोन्नतिके अनुसार क्रमोन्नत होती हैं, तदनुसार मनुष्य जगत्‌में जीवोंको उन्नतिके लिये प्राकृतिक प्रेरणाके अनुकूल अनेक धर्ममत उत्पन्न होते हैं। जिस जातिकी मनुष्यसम्प्रदायके लिये जो धर्ममत देशकाल-

व्यापकभावको प्राप्त होता जाता है, जिससे उन जातियोंमें भी जीव क्रमोन्नतिको प्राप्त होकर भगवद्भावके आश्रयसे आर्यजातिमें जन्मग्रहणके अधिकारी बन सकते हैं। आर्यजातिमें आनेपर सत्त्वगुणके प्रकाशके कारण स्थूल लक्ष्य निरस्त होकर जीवका लक्ष्य आत्मोन्नति और सुखका लक्ष्य आत्मानन्द प्राप्त करना हो जाता है, जिससे आर्यजातिमें उत्पन्न जीव आर्यशास्त्रोक्त साधिकारानुसार पूर्णरूपसे पालन करता हुआ शीघ्र व्यापक प्रकृतिकी धाराकी ओर अग्रसर हो सकता है। इस समय जीवकी पूर्वोल्लिखित दो शक्तियोंको नियमित करनेके लिये दो शास्त्रविधियाँ सहायता करती हैं एक वर्ण और दूसरा आश्रम। अनार्ययोनिमें रजोगुण और तमोगुणका विकाश और सत्त्वगुणका प्रायः अभाव होनेके कारण त्रिगुणपरिणामभूत वर्ण और आश्रमधर्मके स्पष्ट विकाशका अधिकार जो नहीं प्राप्त हुआ था, वह अवस्था दूर होकर अब आर्ययोनिमें त्रिगुणके सम्यक् विकाशके कारण चार वर्ण और चार आश्रमके पूर्ण विकाशका अवसर आर्यप्रकृतिराज्यमें प्राप्त हो जाता है, जिससे आर्यजातिगत जीव बहुत ही शीघ्रताके साथ आत्मोन्नति करता हुआ व्यापक प्रकृतिकी धाराकी ओर अग्रसर होने लगता है। शास्त्रमें वर्णधर्मको प्रवृत्तिरोधक और आश्रमधर्मको निवृत्तिपोषक कहा गया है, इसलिये वर्णधर्मके यथार्थ प्रतिपालन द्वारा मनुष्ययोनिमें यथेच्छ इन्द्रियसेवाको परिणामरूप जो अधोगतिकी सम्भावना है वह रुक जाती है और आश्रमधर्मके यथाशास्त्र प्रतिपालन द्वारा मनुष्ययोनिमें जो बुद्धिसञ्चालनपूर्वक महाकाश निवृत्तिकी ओर अग्रसर होनेकी शक्ति है वह शक्ति परिपुष्ट होती है। शूद्रवर्णमें तामसिक प्रकृति होनेके कारण स्वभावतः उद्दाम इन्द्रियप्रवृत्ति त्रिवर्णोंमें आत्मसमर्पणपूर्वक यथारीति सेवा द्वारा धीरे धीरे अवरोधको प्राप्त हो जाती है। वैश्य वर्णमें रजस्तमो-

व्यापकप्रकृतिकी क्रमोन्नतिशील धारामें पतित मनुष्येतर जीवोंमें क्रियाशक्ति जिस प्रकार व्यापकप्रकृतिके स्वाभाविक स्पन्दनजनित संस्कारसे उत्पन्न होती है, उसी प्रकार व्यापकप्रकृतिकी विराट्धारासे च्युत मनुष्ययोनिमें भी व्यष्टिप्रकृतिके साथ समस्त्यनुस्युत व्यापकप्रकृतिकी धारासे स्वतः कर्म करनेकी प्रेरणा प्राप्त हुआ करती है। केवल भेद इतना ही है, कि, मनुष्येतर जीवोंमें देहाभिमानके अभावके कारण वे उस धारागत कर्मशक्तिके द्वारा सञ्चालित होते हैं और इसलिये उनमें स्वयं कर्तृत्वशक्ति तथा पापपुण्यकी जिम्मेवारी नहीं रहती है, परन्तु मनुष्ययोनिमें देहाभिमान और बुद्धिवृत्तिका विकाश हो जानेसे मनुष्य उस समष्टिधारागत कर्मप्रेरणाको व्यष्टिसत्ताके साथ सम्मिलित (Identified) करके अहंकारत अहंभावके साथ समस्त कर्मोंका आचरण करता है और तदनुसार मनुष्ययोनिमें नवीन नवीन संस्कारप्राप्ति और पापपुण्यकी जिम्मेवारी हो जाती है। यही कारण है कि, मनुष्येतरयोनियोंमें कर्म करनेमें स्वतन्त्रता न रहनेपर भी मनुष्ययोनिमें प्रकृतिराज्यमें उच्छ्वासत शक्तिके अनुसार नवीन नवीन कर्म करनेकी स्वतन्त्रता रहती है। अब इस स्वतन्त्रताको बुद्धिशक्ति द्वारा अच्छे उपयोगमें लाकर क्रमशः उन्नतोन्नत योनियोंको प्राप्त करते हुए मुक्त हो जाना अथवा इस स्वतन्त्रताको उद्दाम इन्द्रियवृत्तिके यथेच्छ प्रवाहमें डालकर क्रमशः अवनत होते हुए मूढ़योनियोंको पुनः प्राप्त करना मनुष्यके अपने हाथमें है। यह बात पहले ही कही गई है कि, मनुष्येतर योनियोंमें कर्मस्वातन्त्र्य न रहनेसे उन योनियोंमें सभी जीव एकमात्र प्राकृतिक संस्कार द्वारा क्रमोन्नत होते हैं और तदनुसार मनुष्येतर योनिगत प्रत्येक श्रेणीके जीवकी चेष्टा प्रायः एकहीसी होती है। परन्तु मनुष्ययोनिमें स्वयं कर्तृत्वशक्ति रहनेसे तथा कर्मस्वातन्त्र्यके कारण प्रत्येक मनुष्य वासनाके अनु-

ार पृथक् पृथक् कर्म करने लगता है। इसलिये मनुष्ययोनिमें र्मकी इतनी विशालता है और इसमें किसीके साथ किसीके र्मका सम्पूर्ण मेल नहीं रहता है। कर्मस्वातन्त्र्यवश मनुष्य जितने ाकारके कर्म करते हैं उन सबोंको तीन भागोंमें विभक्त किया गया , यथा—सञ्चित, क्रियमाण और प्रारब्ध। जन्मजन्मान्तरसे नुष्य जिन कर्मोंको करता आया है, जिनके भोगका समय अभी क नहीं आया है, इसलिये जो कर्मसमूह संस्काररूपसे अभीतक चिदाकाश अर्थात् चित्तके गम्भीर देशमें सञ्चित है उसको सञ्चित कर्म कहते हैं। मनुष्य प्रत्येक जन्ममें जितने कर्म करता है उन सबका भोग तत्तद् जन्ममें नहीं हो सकता है, क्योंकि, भोग केवल प्रबलतम कर्मोंका ही होता है, अन्यान्य कर्मोंका भोगकाल धीरे धीरे जन्मजन्मान्तरमें आता है, इसलिये प्रथम भोग होने योग्य प्रबलतम कर्मके अतिरिक्त और जितने कर्म भविष्यत्में भोगके लिये चिदा-काशमें रह जाते हैं उनका नाम सञ्चित कर्म है। क्रियमाण कर्म उसे कहते हैं जो हरेक जन्ममें नवीन नवीन वासनाओंके अनुसार नवीन नवीन रूपसे मनुष्य करता है और इन्हीं सञ्चित तथा क्रिय-माण कर्मोंमेंसे प्रबलतम होनेके कारण सबसे पहले भोग्य जितने कर्म चित्ताकाश अर्थात् चित्तके ऊपरके देशको आश्रय करके भोगायतनरूप स्थूल शरीरको उत्पन्न करते हैं उनका नाम प्रारब्ध कर्म है। मनुष्य प्रारब्धकर्मानुसार जन्मग्रहण करके कर्मस्वात-न्त्र्यके कारण प्रारब्धभोगमुखेन स्वस्ववासनानुसार अनेक प्रकारके क्रियमाण कर्म करता है जिनमेंसे प्रथम भोग्य प्रबलतम कर्म मृत्युके समय चित्ताकाशको आश्रय करके प्रारब्धरूपसे उन्नत या अवनत जन्म मनुष्यको प्रदान करता है और शेष कर्मसमूह जो प्रबलतम न होनेसे प्रारब्ध बनने लायक नहीं हैं वे सब सञ्चितकर्मरूपसे चिदाकाशको आश्रय करके कर्माशयमें लवलीन रहते हैं और

प्रबलतम कर्मोंके भोग हो जानेपर अवसर पाकर आगेके अन्य किसी जन्ममें प्रारब्ध बनकर भोगार्थ अन्य स्थूलशरीरको प्रदान करते हैं। इस प्रकारसे उन्नत-अवनत वासनाओंके अनुसार उन्नत-अवनत कर्मसंस्कारोंको प्राप्त करता हुआ उन्नत-अवनत योनियोंमें मनुष्य घटीयन्त्रवत् घूमता रहता है। श्रीभगवान्‌ने गीतामें कहा है:—

ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्त्वस्था मध्ये तिष्ठन्ति राजसाः।
जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः॥

सात्त्विक कर्मके द्वारा मनुष्य ऊर्ध्व स्वर्गादि लोकोंको प्राप्त करता है, राजसिक कर्मोंके द्वारा मनुष्यलोक और तामसिक कर्मोंके द्वारा पश्वादि अधो योनियोंको प्राप्त करता है। मनुसंहितामें लिखा है:—

देवत्वं सात्त्विका यान्ति मनुष्यत्वं च राजसाः।
तिर्य्यक्त्वं तामसा नित्यमित्येषां त्रिविधा गतिः॥

सत्त्वगुणी जीव देवत्वको, रजोगुणी जीव मनुष्यत्वको और तमोगुणी जीव तिर्यक्‌योनिको प्राप्त करता है। यही कर्मानुसार जीवोंकी त्रिविध गति है। छान्दोग्योपनिषद्‌में लिखा है:—

"तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा शूकरयोनिं वा चाण्डालयोनिं वा"

पुण्यमयकर्मानुष्ठानकारी मनुष्य पुण्यमय योनि अथवा ब्राह्मणयोनि या क्षत्रिययोनि या वैश्ययोनिको प्राप्त करता है, और पापाचरणकारी मनुष्य गर्हित योनिको प्राप्त करता है यथा—कुक्कुरयोनि, शूकरयोनि या चाण्डालयोनि इत्यादि। हिन्दुशास्त्रमें

मनुष्यादि उन्नत योनियोंसे इस प्रकार वेदकथित मूढ़योनि प्राप्तिके विषयमें अनेक इतिहास भी मिलते हैं, यथा—भरतमुनिकी मृगयोनिप्राप्ति और नहुषकी सर्पयोनिप्राप्ति आदि। इसके सिवाय पुण्य कर्मके फलसे स्वर्गादि लोकप्राप्तिकी तरह पाप कर्मके फलसे नरकादि प्राप्ति भी मनुष्योंको होती है। यथा श्रुतिमें:—

> अनन्धा नाम ते लोका अन्धेन तमसावृताः।
> ताँस्ते प्रेत्यभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः॥

आत्महननकारी पापिगण घोर अन्धकारपूर्ण अनन्धा नामक दुःखमय नरकमें गमन करते हैं। इसी प्रकार गीतामें भी—

> अनेकचित्तविभ्रान्ता मोहजालसमावृताः।
> प्रसक्ताः कामभोगेषु पतन्ति नरकेऽशुचौ॥

अनन्तअज्ञानसुलभविषयविभ्रान्त, मोहपाशबद्ध, कामभोगासक्त पापिगण अशुचि नामक नरकमें पतित होते हैं। और भी, मनुसंहितामें:—

> तेऽभ्यासात्कर्मणां तेषां पापानामल्पबुद्धयः।
> संप्राप्नुवन्ति दुःखानि तासु तास्विह योनिषु॥
> तामिस्रादिषु चोग्रेषु नरकेषु विवर्तनम्।
> असिपत्रवनादीनि बन्धनच्छेदनानि च॥

मूढ़गण पापकर्मोंके फलसे संसारमें अनेक नीच योनियोंको प्राप्त करके अनन्त दुःख भोग करते हैं और तामिस्र, असिपत्रवन आदि विविध नरकोंमें भी पतित होकर बहुत दुःख पाते हैं। यही संचित प्रारब्ध और क्रियमाण संस्कारानुसार आवागमन चक्रमें जीवका परिभ्रमण है। शास्त्रविधिके अनुसार स्वातन्त्र्ययुक्त बुद्धिको सञ्चालित करके सत्कर्मानुष्ठान द्वारा उपर्युक्त तीनों प्रकारके संस्कारोंको परिशुद्ध करनेसे मनुष्य धीरे धीरे इस दुःखमय आवागमनचक्रसे निस्तार पा सकता है। मनुष्यका पूर्वार्जित संस्कार

जिस श्रेणीका होता है, स्थूल अङ्गप्रत्यङ्ग, मन और बुद्धिकी अवस्था जाति, आयु और सांसारिक भोगप्राप्ति भी इसी प्रकारकी होती है। इसीलिये सुश्रुतमें लिखा है:--

"अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते"

प्राक्तन कर्मार्जित स्वभावके अनुसार ही स्थूलशरीरका अङ्ग-प्रत्यङ्ग निर्माण होता है। जाति, आयु आदिके विषयमें योगदर्शनमें लिखा है:--

"सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः"

प्रारब्धकर्मके मूलमें रहनेसे उसीके ही परिणामरूप जाति, आयु और भोग जीवको मिलते हैं। जिस श्रेणीका प्रारब्धकर्म होता है उसी तरहकी जातिमें जीवका जन्म होता है, उसकी ही आयु जीवको प्राप्त होती है जितनीमें प्रारब्धभोग हो और भोग भी प्रारब्धके अनुसार ही अच्छा बुरा मिलता है। इन सबोंका विस्तृत वर्णन धर्मकल्पद्रुमके कर्मकाण्ड नामक अध्यायमें किया गया है। अतः यह बात निश्चय है कि, यदि मनुष्य शास्त्रसम्मत वर्णाश्रमधर्मविधिके अनुसार आचरण करके अपने संस्कारोंको उन्नत करता जायगा तो क्रमशः उसको उन्नत कोटिका स्थूलशरीरलाभ, उन्नत जातिलाभ, मन और बुद्धिकी उन्नत स्थिति, सात्त्विक भोगप्राप्ति और आध्यात्मिक उन्नति लाभ होगी। उद्दाम इन्द्रियप्रवृत्तिको दमन करके शास्त्रानुकूल आचरण द्वारा अपने संस्कारोंको परिशुद्ध करता हुआ जीव इसी प्रकारसे मुक्तिकी ओर अग्रसर होता है। मनुष्यके इस शास्त्रानुकूल आचरणको दो भागोंमें विभक्त कर सकते हैं। एक भावशुद्धिपूर्वक विषयसेवा तथा अन्यान्य अनुष्ठान द्वारा प्रारब्धजनित विषयभोगको निवृत्त करके उत्तम कोटिका क्रियमाण संस्कार क्रमशः उपार्जन करना और दूसरा अलौकिक दैवशक्तिकी सहायतासे मन्दप्रारब्धको भी दबाकर पुरुषार्थ द्वारा उन्नत होना। यह बात पहले ही कही

गई है कि, भावशुद्धि द्वारा घोर असत् कर्म भी सत्कर्मरूपमें परिणत हो जाता है। अतः यदि साधक सात्त्विकभावको मूलमें रखकर प्रारब्धजनित विषयोंका भोग तथा क्रियमाण कर्मोका आचरण करेगा तो, भावशुद्धिके फलसे शीघ्र ही उसकी चित्तवृत्ति उन्नत भावको धारण करेगी जिससे विषयादिस्पृहा शांत होकर उसमें उन्नत क्रियमाण संस्कारोंका उदय हो जायगा और इस प्रकार उन्नत क्रियमाण संस्कारयुक्त साधकोंका प्रारब्धसंस्कार भी स्वतः ही उन्नत होनेके कारण उनको उत्तरोत्तर उन्नत स्थूलशरीरयुक्त योनि, उन्नत आन्तरिक अवस्था और आध्यात्मिक स्थिति प्राप्त होती रहेगी, जिससे वे शीघ्र ही प्रकृतिके आयुन्नत राज्यमें अधिष्ठित होकर मुक्तिपथके पथिक हो जायेंगे। संस्कारोंको उन्नत करनेका दूसरा उपाय अलौकिक योगपुरुषार्थ है। योगशास्त्र अलौकिक पुरुषार्थवादी है क्योंकि योगशक्ति अलौकिक है, इसलिये योगीको विवश होकर प्रारब्ध भोगने तथा भावशुद्धि द्वारा उनके वेगको धीरे धीरे घटानेकी कोई भी आवश्यकता नहीं रहती है। वह योगशक्तिकी सहायतासे बलपूर्वक मन्द प्राक्तन संस्कारको दबाकर अच्छे आगामी संस्कारको उत्पन्न कर सकता है और इसलिये योगशास्त्रमें प्रारब्ध, सञ्चित, क्रियमाण ये तीन संस्कार स्वीकृत न होकर केवल दृष्टजन्मवेदनीय और अदृष्टजन्मवेदनीय ये दो ही संस्कार स्वीकृत हुए हैं। यथा योगदर्शनमें:—

"क्लेशमूलः कर्माशयो दृष्टादृष्टजन्मवेदनीयः"

अविद्यास्मितादि पञ्चक्लेश संस्कारका कारण है, वह दृष्टजन्म अथवा अदृष्ट जन्ममें भोगने योग्य है। दृष्टजन्म वेदनीय संस्कार वह है, जिसका भोग इसी जन्ममें होगा और अदृष्टजन्मवेदनीय संस्कार वह है, जिसका भोग आगेके जन्ममें होगा। परन्तु अलौकिक पुरुषार्थपरायण योगीमें ऐसी शक्ति है कि, वे योगबलसे

दृष्टकर्मको प्रदृष्ट बना सकते हैं और अदृष्टको दृष्ट कर ले सकते हैं, अर्थात् जो कर्म इसी जन्ममें भोग होने लायक है, उसको बलात् पीछे हटाकर आगेके किसी जन्ममें भोगनेके लिये रख सकते हैं और जो कर्म किसी भविष्यत् जन्ममें भोगने योग्य था, उसे खींचकर इस जन्ममें भोग कर सकते हैं।' यही योगकी अलौकिक पुरुषार्थ-शक्ति है और इसी अलौकिकताके कारण ही योगशास्त्रमें लीन संस्कारके स्थानपर दो ही संस्कार माने गये हैं। अतः मनुष्य-योनिमें आकर वर्णाश्रमयुक्त आदि वर्णित दोनों उपायोंको अथवा उनमेंसे किसी एकका आश्रय करके क्रमशः स्वरूपकी ओर अग्रसर हो सकती है। लक्षितदानन्दमय ब्रह्म आध्यात्मिक, आधि-दैविक और आधिभौतिकरूपी भावत्रयमें पूर्ण हैं। अतः स्वरूप-साक्षात्कार द्वारा जीवको पूर्णताभाव करनेके लिये अपनेमें भी भावत्रयकी पूर्णता सम्पादन करना होता है। जीवमें कर्मके द्वारा आधिभौतिक पूर्णता, उपासनाके द्वारा आधिदैविक पूर्णता और ज्ञानके द्वारा आध्यात्मिक पूर्णता होती है। अतः सिद्धांत हुआ कि, निष्काम कर्मयोगका अनुष्ठान, अधिकारानुसार नवांगयुक्त उपासनाका अनुष्ठान और ज्ञानसाधन द्वारा जीव अपने समस्त संस्कारोंको परिशुद्ध और उन्नत करता हुआ अन्तमें जीवत्वको नष्ट करके सर्वत्र विराजमान, नित्य, शुद्ध, बुद्ध, मुक्तस्वरूप सच्चि-दानन्दसत्तामें विलीन होकर समस्त पुरुषार्थके चरम लक्ष्यरूप निः-श्रेयसपदको प्राप्त कर सकता है। जीव और ब्रह्मकी एकता तथा तत्त्वमसि आदि महावाक्योंकी चरितार्थता यहींपर हो जाती है। उस समय उस सिद्ध जीवन्मुक्तका क्रियमाण संस्कार, स्वरूपज्ञान द्वारा वासनानाशके साथ साथ आमूल नाशको प्राप्त हो जाता है, सञ्चित कर्मसंस्कार उसके केन्द्रको छोड़कर अनन्तव्यापी महाकाश-का आश्रय कर लेता है, केवल विदेहमुक्तिके पूर्वपर्यन्त भोग द्वारा

क्षय होनेके लिये प्रारब्ध संस्कारमात्र अवशिष्ट रह जाता है। वासनाका नाश हो जानेसे उस अवशिष्ट प्रारब्धभोगके द्वारा क्रियमाण संस्कारकी उत्पत्ति नहीं होती है। वह प्रारब्ध संस्कार भर्जित बीजवत् जीवन्मुक्त योगीके स्वरूपस्थित अन्तःकरणमें रहकर क्रमशः क्षय हो जाता है और जिस समय इस प्रकारसे समस्त प्रारब्ध क्षय हो जाते हैं उस समय जीवन्मुक्त महात्माको विदेहमुक्ति लाभ हो जाती है। उस समय आकाशपतित बिन्दुकी तरह उनका आत्मा व्यापक आत्मामें मिल जाता है और उनकी प्रकृति महा-प्रकृतिमें विलीन हो जाती है। प्रकृतिके स्वाभाविक परिणामसे जो चिज्जड़ग्रन्थि उत्पन्न हुई थी, उसका सम्पूर्ण भेदन यहांपर हो जाता है। अनादिकालसे जो आवागमनचक्र चल रहा था, यहां पर वह चक्र सम्पूर्ण शान्त हो जाता है और उस भाग्यवान् योगी-का आत्मा अनन्तकालके लिये अनन्त आनन्दमय परब्रह्मभावमें विलीन हो जाता है। यही वेद और वेदसम्मत समस्त शास्त्रानु-सार जीवतत्त्व है।

---

# सृष्टिस्थितिप्रलयतत्त्व ।

'तत्वज्ञानके बिना निःश्रेयसप्राप्ति नहीं होती' इस सिद्धान्तके अनुसार अभी जीव अध्यात्मराज्यमें प्रवेश करनेका कुछ अधिकार लाभ करता है उसी समयसे उसके अन्तःकरणमें स्वतः ही यह प्रश्न उदय होने लगता है कि, "यह विश्व संसार कहांसे उत्पन्न हुआ, कब तक रहेगा और कभी इसका नाश होगा कि नहीं।" इसलिये वर्तमान प्रबन्धमें महाप्रकृतिके गर्भस्थित एक-एक ब्रह्माण्डकी सृष्टि, स्थिति तथा प्रलयके तत्वका कुछ दिग्दर्शन कराया जायगा। "जीवतत्व" नामक पूर्व वर्णित प्रबन्धमें यह विषय बताया गया है कि, अनन्त सृष्टिधाराके बीचमें चिज्जड़ग्रंथि द्वारा व्यष्टिजीवकी सत्ता किस प्रकारसे उत्पन्न होती है और प्रकृतिके तमोगुणमयी स्तरसे उद्भिज्जादिक्रम द्वारा उन्नत होकर अन्तमें सत्वगुणकी पूर्णावस्थाको प्राप्त हो परब्रह्मसत्तामें लय हो जाती है। इसलिये वर्तमान प्रबन्धमें व्यष्टि सृष्टिके वर्णन करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। इसमें केवल महाप्रलयानन्तर समष्टिसृष्टि अर्थात् ब्रह्माण्डसृष्टि किस प्रकारसे होती है, इसीका वर्णन किया जायगा। सृष्टि क्यों होती है, इस विषयमें माण्डूक्यकारिकामें गौड़पादाचार्यने लिखा है:—

> "विभूतिं प्रसवं त्वन्ये मन्यन्ते सृष्टिचिन्तकाः।
> स्वप्नमायासरूपेति सृष्टिरन्यैर्विकल्पिता॥
> इच्छामात्रं प्रभोः सृष्टिरिति सृष्टौ विनिश्चिताः।
> कालात्प्रसूतिं भूतानां मन्यन्ते कालचिन्तकाः॥
> भोगार्थं सृष्टिरित्यन्ये क्रीडार्थमिति चापरे।
> देवस्यैष स्वभावोऽयमाप्तकामस्य का स्पृहा॥"

सृष्टिके विषयमें कोई कहते हैं कि,

प्रकट करनेके लिये सृष्टि रची है, दूसरेकी उक्ति है कि, जिस प्रकार बिना विचारे ही स्वप्न अकस्मात् उत्पन्न हो आता है, उसी प्रकार जगत् भी अकस्मात् उत्पन्न हुआ है, तीसरा कोई कहता है कि, जगत् मायाका विकाशमात्र है, चौथेकी राय है कि, परमात्माकी इच्छा ही सृष्टिका कारण है, कालचिन्तनशील अन्य कोई कालसे ही भूतोंकी उत्पत्ति बताते हैं, कोई भोगार्थ और कोई परमात्माके क्रीड़ार्थ ही सृष्टिकी उत्पत्ति कहते हैं, परन्तु यह सब कल्पनाएं निर्मूलक हैं, क्योंकि आप्तकाम परमात्माको उक्त कोई भी स्पृहा स्पर्श नहीं कर सकती है, सृष्टि केवल स्वभावसे ही उत्पन्न होती है। इसमें कारण कुछ भी नहीं है। इसीलिये वेदमें कहा है:—

"यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च यथा पृथिव्यामोषधयः सम्भवन्ति।
यथा सतः पुरुषात् केशलोमानि तथाक्षरात् सम्भवतीह विश्वम्॥"

जिस प्रकार ऊर्णनाभि (मकड़ी) बिना प्रयोजन ही तन्तुओंको फैलाता और सिकोड़ता रहता है, जिस प्रकार पृथ्वीमें बिना कारण ही ओषधिसमूह उत्पन्न होते रहते हैं और जिस प्रकार जीवित पुरुषके केशलोम स्वतः ही निर्गत होते रहते हैं, उसी प्रकार अक्षर पुरुष ब्रह्मसे समस्त विश्व स्वयं ही उत्पन्न होते रहते हैं। विभु परमात्माकी सत्ता सर्वत्र विद्यमान है, इसलिये उनकी शक्तिस्वरूपिणी प्रकृति भी सर्वत्र विद्यमान है। प्रकृति स्पन्दन-धर्मिणी है अर्थात् त्रिगुणानुसार स्पन्दित होता रहना प्रकृतिका स्वभाव है और परमात्माकी चित्सत्ताके सर्वव्यापी होनेसे जड़प्रकृतिमें इस प्रकारकी स्वाभाविक स्पन्दन क्रियाके लिये सदा ही अवकाश है। अतः परमात्माकी चित्सत्ताके आश्रयसे स्पन्दनधर्मिणी महाप्रकृतिमें स्वाभाविक स्पन्दनानुसार अनन्त सृष्टिका विकाश होना स्वाभाविक ही है, इसमें कारणान्तरकी कोई भी अपेक्षा नहीं होती है। इसीलिये गीतामें:—

"स्वभावोऽध्यात्म उच्यते"

इस वचनके द्वारा विश्वसृष्टिको स्वाभाविक ही कहा गया है। इसमें परमात्माकी ओरसे कोई भी इच्छा, प्रेरणा या क्रिया नहीं है। यथा विष्णुपुराणमें:—

"निमित्तमात्रमेवासीत् सृज्यानां सर्गकर्मणि।
प्रधानकारणीभूता यतो वै सृज्यशक्तयः॥
निमित्तमात्रमुक्त्वैकं नान्यत् किञ्चिदवेक्षते।
नीयते तपतां श्रेष्ठ ! स्वशक्त्या वस्तु वस्तुताम्॥"

सृष्टिक्रियामें परमात्मा निमित्तमात्र है। वस्तुओंकी निज निज प्रकृति ही महाप्रकृति द्वारा उद्बुद्ध होकर सर्गकार्यको सम्पादन करती है। ईश्वरकी निमित्तकारणताके सिवाय इसमें और कोई भी अपेक्षा नहीं है और महाप्रलयानन्तर ब्रह्माण्ड सृष्टिके विषयमें ईश्वरकी जो एकसे बहुत होनेकी इच्छा वेदादि शास्त्रोंमें वर्णित की गई है, वह भी उनकी अपनी इच्छा नहीं है। वह केवल प्रलयविलीन समष्टि जीवोंके समष्टि कर्मानुसार इच्छा अनिच्छारूप स्वतः इच्छामात्र है। अतः क्या ब्रह्माण्ड, क्या पिण्ड, क्या विराट् त्रिविध सृष्टि ही परमात्माकी चित्सत्ताके अवलम्बन मात्रसे स्पन्दनधर्मिणी प्रकृतिके स्वाभाविक स्पन्दन द्वारा स्वाभाविक विकाशमात्र है। मायातीत निर्गुण ब्रह्मपदमें सद्भाव, चिद्भाव और आनन्दभावकी एकरसता होनेसे वहांपर आनन्दभावका विकाश नहीं है। आनन्द सत् और चित्के भीतर व्यापकरूपसे रहता है और इसकी अभिव्यक्ति सत् और चित्के घात-प्रतिघात द्वारा हुआ करती है। अद्वैतमें तीनोंकी ही सत्ता एक दूसरेमें लवलीन रहनेसे सत् और चित्का संघर्षण नहीं है और इसलिये आनन्दका भी उसमें विकाश नहीं है। आनन्द केवल द्वैतावस्थामें सञ्चित संघर्षण द्वारा कभी सत्के आश्रयसे और कभी चित्के आश्रयसे विकाशको प्राप्त होता

है। उत्पत्तिधर्मिणी प्रकृतिमें इस प्रकारसे आलम्बका विकाश होना स्वाभाविक है, अतः सृष्टि भी स्वाभाविक है।

ब्रह्माण्ड सृष्टिके पहले क्या था, इस विषयमें वेदादि समस्त शास्त्रोंकी एकवाक्यता है :

सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाऽद्वितीयम्।

सृष्टिके पहले अद्वितीय ब्रह्म एकाकी ही थे। ऐतरेयोपनिषद्में लिखा है—

"आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीन्नान्यत्किञ्चनमिषत्।"

सृष्टिके पूर्व अद्वितीय आत्मा ही थे, व्यापारवान् और कोई भी वस्तु नहीं थी। मनुसंहितामें लिखा है—

आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम्।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः॥

प्रलयदशामें समस्त ब्रह्माण्ड घोर तमोगुणमें आच्छन्न रहता है। यह अवस्था सर्वथा अप्रत्यक्ष, अननुमेय, शब्दके द्वारा भी अप्रकाशनीय, अविज्ञेय तथा क्रियाभावके कारण गाढ़ सुषुप्ति-समाच्छन्नकी तरह है। विष्णुपुराणमें लिखा है:—

नाहो न रात्रिर्न नभो न भूमि-
र्नासीत्तमो ज्योतिरभून्न चान्यत्।
श्रोत्रादिबुद्ध्यानुपलभ्यमेकं
प्राधानिकं ब्रह्म पुमांस्तदासीत्॥

प्रलयावस्थामें दिन, रात्रि, आकाश, भूमि, अन्धकार, प्रकाश या और कुछ भी नहीं था। इन्द्रिय तथा मनबुद्धिसे अगोचर एकमात्र ब्रह्म ही उस समय विराजमान थे। उसके बाद सृष्टि कैसे हुई इस प्रश्नके उत्तरमें श्रुतिने कहा है—

सोऽकामयत बहु स्याम् प्रजायेयेति॥ स तपोऽतप्यत।

यस्य ज्ञानमयं तपः॥ तपसा चीयते ब्रह्म ततोऽन्नमभिजायते॥

परमात्माने इच्छा की कि, मैं एकसे बहुत हो जाऊं और प्रजाओंकी सृष्टि करूं, इस प्रकार इच्छा करके परमात्माने तप किया। उनका तप ज्ञानरूप ही है, साधारण तपश्चर्या नहीं है। ज्ञानमय तपके अनन्तर ब्रह्ममें ईश्वरभावका अभिनिवेश हुआ जिससे प्रलयविलीन ब्रह्माण्ड-प्रकृतिमें अव्याकृतसे व्याकृतावस्थाकी सूचना हुई। इस तरहसे अद्वितीय परमात्माकी इच्छासे उनकी शक्तिरूपिणी प्रकृतिका विकास होता है, और तदनन्तर त्रिगुणमयी प्रकृतिके गुणवैषम्यद्वारा क्रमशः ब्रह्माण्डसृष्टिका विकाश होता है। अब इस विषयमें पाश्चात्य विज्ञानशास्त्रका अबतक निश्चित सिद्धान्त बताकर पश्चात् आर्यशास्त्रीय सिद्धान्तोंका क्रमशः वर्णन किया जायगा।

विज्ञानशास्त्र ( Science ) के मतानुसार समस्त सृष्टि दो भागमें विभक्त की जा सकती है, यथा स्थावर ( inorganic ) और जङ्गम ( organic )। समुद्र, नदी, जल, स्थल, पर्वत आदि सभी स्थावर हैं और पशु, पक्षी, कीट, मनुष्य आदि सभी जङ्गम हैं। विज्ञानशास्त्रके मतानुसार समस्त स्थावर पदार्थ सत्तर मूलभूत ( elements ) के संयोग और संहनन द्वारा उत्पन्न हैं और समस्त जङ्गम पदार्थको विश्लेषण करनेपर उनके शरीरके उपादान-रूपसे कोषाणु ( cell ) पाये जाते हैं। इन कोषाणुओंको भी विश्लेषण करनेपर उनमें कुछ मूलभूत ( elements ) प्राप्त होते हैं। अतः सिद्धान्त हुआ कि, अनन्त वैचित्र्यमय स्थावरजङ्गमात्मक समस्त जगत् ही उल्लिखित हाईड्रोजेन, अक्सिजेन, कारबन आदि ७० मूलभूतोंके संयोग और संहनन द्वारा उत्पन्न है। बहुत दिनोंतक पाश्चात्य वैज्ञानिकोंकी यह धारणा थी कि, इन सब मूलभूतोंके

परमाणु पृथक् पृथक् हैं और नित्य हैं। अर्थात् आक्सिजेनके परमाणु चिर दिन आक्सिजेनके ही रहेंगे, हाईड्रोजेनके परमाणु उसीके रहेंगे इत्यादि और उनमें एक भूतके परमाणुओंके साथ दूसरे भूतके परमाणुओंका कुछ भी मेल नहीं है। परन्तु अब सर क्रूलियम क्रुक्स साहबने यह प्रमाणित कर दिया है जिसको सभी वैज्ञानिक जगत्‌ने मान लिया है कि, रसायनोक्त ७० मूलभूत वास्तवमें चरम मूलभूत नहीं हैं और उनकी नित्यता भी नहीं है। वे सब प्रोटाईल (Protyle) नामक एक चरम भूतके विकार-मात्र हैं। प्रोटाईल ही सृष्टिका निर्विशेष चरम उपादान है, जिसके संयोग और संहननसे समस्त विश्वकी उत्पत्ति हुई है। ७० मूल-भूतके सभी परमाणु अद्वितीय प्रोटाईलसे ही उत्पन्न हुए हैं। वे परस्पर मौलिक पृथक्‌तासे युक्त नहीं हैं, परन्तु एकहीके विकार मात्र हैं। इस प्रकारसे अनन्त वैचित्र्यमय स्थूल जगत्‌के मूलमें अद्वितीय प्रोटाईलकी सत्ता प्रमाणित करके पाश्चात्य वैज्ञानिकोंने सांख्यदर्शनोक्त "प्रकृतेः सर्वोपादानता। मूले मूलाभावादमूलं मूलम्।" इस सूत्रका कुछ सार्थक्य अनुमान किया है। स्थूलजगत्‌के विषयमें इस प्रकार सिद्धान्त करके तदनन्तर पाश्चात्य वैज्ञानिकोंकी दृष्टि शक्तिराज्यकी ओर पड़ी जिससे शक्तिके अनन्त भेदोंका तत्त्वानुसंधान करते करते उन्होंने यह पता लगाया कि, समस्त भौतिक शक्ति ही छः विभागके अन्तर्गत है। यथा गति (motion), ताप (heat), प्रकाश (light), विद्युत् (electricity) चुम्बक-शक्ति (magnetism) और रसायनशक्ति (chemical affinity)। इनके सिवाय और भी दो शक्तियाँ हैं यथा प्राणशक्ति (vital force) और जीवशक्ति (psychic force)। बहुत दिनोंतक पाश्चात्य वैज्ञानिकोंका यह विश्वास रहा कि, ये अष्टविध शक्तियां परस्पर विभिन्न और स्वतन्त्र पदार्थ हैं। ये आठ ही एक महाशक्तिकी

भावान्तरमात्र है ऐसा अनुमान उन लोगोंको नहीं हो सका। तदनन्तर सर उईलियम ग्रोभ नामक एक वैज्ञानिक पण्डितने प्रतिपादन कर दिया कि, उल्लिखित ताप आदि छः प्रकारकी शक्ति परस्पर रूपान्तर भावको प्राप्त हो सकती है। अर्थात् विद्युत्से ताप, प्रकाश या चुम्बक शक्ति उत्पन्न हो सकती है, पुनः ताप, प्रकाश आदिको विद्युत्रूपमें परिणत किया जा सकता है इत्यादि इस प्रक्रियाको उन्होंने शक्तिसमावर्त्तन (co-relation of Physical forces) नाम दिया। हेलमहोल्स और मायर साहबने इस तत्त्वको और भी दृढ़मूल किया। अन्तमें प्रसिद्ध पाश्चात्य दार्शनिक हार्वर्ट-स्पेन्सरने स्पष्ट प्रमाणित कर दिया कि, केवल भौतिक शक्ति ही नहीं, अधिकन्तु प्राणशक्ति तथा जीवशक्ति भी इसी समावर्त्तन विधिके अन्तर्गत हैं अर्थात् सभी प्रकारकी शक्ति ही एक दूसरेमें रूपान्तरित हो सकती है। वास्तवमें शक्तिका ह्रास या वृद्धि नहीं है, उपचय या अपचय नहीं है, केवल आविर्भाव तिरोभाव तथा रूपान्तर भावान्तर मात्र है। हार्वर्ट स्पेन्सर कहते हैं कि, विश्वमें विकाशशील समस्त शक्तियोंके मूलमें कोई अज्ञेय अचिन्तनीय व्यापक शक्ति है, जिसका कदापि नाश नहीं होता है, और जिसके ही रूपान्तर तथा भावान्तररूपसे तापशक्ति ताड़ितशक्ति, चुम्बक-शक्ति आदि अनन्त विकार प्राप्त अनन्त शक्तियोंका संसारमें आवि-र्भाव तिरोभाव होता रहता है। इतना कहकर अन्तमें हार्वर्ट-स्पेन्सर तथा वालेस साहबने यह भी कह दिया है कि, केवल शक्तिराज्यमें ही नहीं; अधिकन्तु स्थूल भौतिकराज्यमें भी उक्त महाशक्तिका समावेश है अर्थात् स्थूल सूक्ष्म समस्त जगत् एक ही अद्वितीय शक्तिका घनीभाव मात्र है। इस प्रकारसे अनेक मनस्वी पाश्चात्य पण्डितोंने स्थूल सूक्ष्म वैचित्र्यपूर्ण सृष्टिके मूलमें अतिमहान् नित्य विभु एक अद्वितीय महाशक्तिके अस्तित्वका

अनुमान किया है। और उसके विषयमें कुछ भी जाननेकी शक्ति न होनेसे उस महाशक्तिको अज्ञेय अचिन्तनीय कहकर छोड़ दिया है। यह एक अतीव आनन्द और विस्मयकी बात है कि, जहाँपर पाश्चात्य दार्शनिक तथा वैज्ञानिक पण्डितोंने हताश होकर छोड़ दिया है वहींसे हमारे पूज्यपाद त्रिकालदर्शी, तत्त्वदर्शी महर्षियोंने अपनी गम्भीर गवेषणाको प्रारम्भ करके उस महाशक्तिका पूर्ण स्वरूप तथा जड़चेतनात्मक समस्त जगत्‌में अपूर्व लीलाको योग दृष्टि द्वारा प्रत्यक्ष करके जिज्ञासु तथा मुमुक्षु जनोंके लिये निःश्रेयस द्वारको उन्मुक्त कर दिया है। यह कैसे है सो नीचे क्रमशः बताया जाता है।

आर्यशास्त्रमें प्रकृतिको ब्रह्मशक्ति कहकर शक्तिसे शक्तिमान्‌का अभेद तथा अनन्त विश्वमें विविधरूपमें अभिव्यक्त विविध शक्तियोंका मूलकेन्द्र शक्तिमान् परमात्माको ही माना गया है, यथा श्रुतिमें—

ब्रह्मणः सकाशान्नानाविचित्रजगन्निर्माणसामर्थ्यंबुद्धिरूपा ब्रह्मशक्तिरेव प्रकृतिः।"

जिसमें विचित्र जगन्निर्माण सामर्थ्य है और जो ब्रह्मसे ही उत्पन्न होती है, उस ब्रह्मशक्तिको प्रकृति कहते हैं।

चिच्छक्तिर्ब्रह्मणो राम ! शरीरेषूपलभ्यते।
स्पन्दशक्तिश्च वातेषु दार्ढ्यशक्तिस्तथोपले॥
द्रवशक्तिस्तथाम्भःसु दाहशक्तिस्तथाऽनले।
शून्यशक्तिस्तथाकाशे नाशशक्तिर्विनाशिनी॥

जीवशरीरमें चेतनशक्ति, पवनमें स्पन्दनशक्ति, प्रस्तरमें काठिन्यशक्ति, जलमें द्रवशक्ति, अग्निमें दाहिकाशक्ति, आकाशमें शून्यशक्ति तथा विनाशीमें नाशशक्ति ये सभी परमात्मासे स्वतः निर्गत,

मायाके आश्रयसे अभिव्यक्त शक्तिसमूह हैं। इसी प्रकार गीतामें भी लिखा है। यथा—

यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम्।
यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्॥

जो तेज सूर्यमें स्थित होकर समस्त संसारको उद्भासित करता है, जो तेज चन्द्रमा तथा अग्निमें स्थित है, वे सभी मेरे तेज हैं।

अतः यह सिद्धान्त हुआ कि, जिस सर्वतो व्यापिनी महाशक्तिको हार्बर्ट स्पेन्सर आदि पाश्चात्य पण्डितोंने अचिन्त्य अज्ञेय कहकर छोड़ दिया था वही महाप्रकृति है, जिसके त्रिगुण परिणाम द्वारा निखिल सृष्टिका विस्तार होता है।

आर्यशास्त्रमें महाप्रकृतिसे सृष्टिविकाशके विषयमें अनेक वर्णन मिलते हैं। सांख्यदर्शनमें लिखा है—"सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः प्रकृतेर्महान् महतोऽहंकारोऽहंकारात् पञ्चतन्मात्राण्युभयमिन्द्रियं तन्मात्रेभ्यः स्थूलभूतानि"। इसीको विष्णुपुराणमें विस्तार-रूपसे बताया गया है। यथा—

परमात्माके अधिष्ठान द्वारा साम्यस्थ प्रकृतिमें वैषम्य होकर महत्तत्त्व उत्पन्न हुआ। महत्तत्त्व सात्त्विक, राजसिक और तामसिक है। बीज जिस प्रकार त्वक् द्वारा आवृत रहता है, उसी प्रकार साम्यस्थ प्रकृति अर्थात् प्रधान तत्त्वके द्वारा महत्तत्त्व आवृत हो गया। महत्तत्त्वसे अहंतत्त्वकी उत्पत्ति होती है। अहंतत्त्व भी सात्त्विक, राजसिक, तामसिक भेदसे त्रिविध है। अहंतत्त्वके त्रिगुणात्मक होनेसे ही वह भूतेन्द्रियोंका उत्पत्तिकारण हो सकता है। जिस प्रकार प्रधानके द्वारा महत्तत्त्व आवृत होता है, उसी प्रकार महत्तत्त्वसे भी अहंतत्त्व आवृत हुआ। तामसिक अहंतत्त्वके क्षोभित अर्थात् क्रियोन्मुख होनेसे शब्दतन्मात्रा और उससे शब्द-गुण-विशिष्ट आकाशकी उत्पत्ति होती है। तामस अहंकार द्वारा

आकाश आवृत होता है। आकाशके क्षोभित होनेसे स्पर्शतन्मात्रा और उससे स्पर्शगुणयुक्त वायुकी उत्पत्ति होती है। आकाश वायुको आवृत करता है। तदनन्तर वायुके क्षोभसे रूपतन्मात्रा और उससे रूपगुणविशिष्ट अग्निकी उत्पत्ति होती है। वायु अग्निको आवृत करता है। तदनन्तर अग्निके क्षोभसे रसतन्मात्रा और उससे रसगुणयुक्त जलकी उत्पत्ति होती है, अग्नि जलको आवृत करती है। तदनन्तर जलमें क्षोभ होनेसे गन्धतन्मात्राकी उत्पत्ति होती है, जिससे गन्धगुणयुक्त पृथिवी उत्पन्न होती है। जल पृथिवीको आवृत करता है। उल्लिखित पञ्च सूक्ष्म तत्त्वोंमें शब्दादि गुणमात्रा रहनेसे उन गुणोंका नाम तन्मात्रा हुआ है। तदनन्तर राजसिक और सात्त्विक अहंकारके परिणाम द्वारा सृष्टि तथा स्थूलमहाभूत–सृष्टिके विषयमें विष्णुपुराणमें लिखा है:—

"भूततन्मात्रसर्गोऽयमहंकारात्तु तामसात् ।
तैजसानीन्द्रियाण्याहुर्देवा वै कारिका दश ॥
एकादशं मनश्चात्र देवा वै कारिका स्मृताः ॥
त्वक् चक्षुर्नासिका जिह्वा श्रोत्रमत्र च पञ्चमम् ॥
शब्दादीनामवाप्त्यर्थं बुद्धियुक्तानि वै द्विज ।
पायूपस्थौ करौ पादौ वाक् च मैत्रेय ! पञ्चमी ॥
विसर्गशिल्पगत्युक्तिः कर्म तेषाञ्च कथ्यते ।
आकाशवायुतेजांसि सलिलं पृथिवी तथा ॥
शब्दादिभिर्गुणैर्ब्रह्मन् संयुक्तान्युत्तरोत्तरैः ।
शान्ता घोराश्च मूढ़ाश्च विशेषास्तेन ते स्मृताः ॥

तामसिक अहंकारसे भूत तन्मात्राओंकी उत्पत्ति होती है। राजस अहंकारसे पञ्चकर्मेन्द्रिय और पञ्चज्ञानेन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है। सात्त्विक अहंकारसे दश इन्द्रियोंके दश देवता, मन तथा मनके देवता उत्पन्न होते हैं। त्वक्, चक्षु, नासिका, जिह्वा

और श्रोत्र—ये पञ्चज्ञानेन्द्रिय शब्दादि ग्रहणार्थ बुद्धियुक्त हैं। पायु, उपस्थ, कर, पाद और वाक्—ये पांच कर्मेन्द्रिय हैं जिनके कार्य विसर्ग, शिल्प, गति और उक्ति हैं। ये ही सब राजसिक सात्विक अहंकारके परिणाम द्वारा उत्पन्न सृष्टि है। तदनन्तर पञ्चतन्मात्राओं या सूक्ष्म पञ्चतत्वोंसे स्थूल पञ्चमहाभूतोंकी उत्पत्ति होती है। इसमें आकाश, वायु, तेज, सलिल, पृथिवी उत्तरोत्तर शब्दादि गुणयुक्त हैं और शान्त, घोर, मूढ़धर्मी होनेसे इनको विशेष भूत कहते हैं। इनके गुणोंके विषयमें मनुसंहितामें लिखा है:—

"आद्याद्यस्य गुणं त्वेषामवाप्नोति परः परः।
यो यो यावतिथश्चैषां स स तावद्गुणः स्मृतः॥"

परपरके महाभूत पूर्व पूर्वके महाभूतोंसे उनके गुणोंको प्राप्त करते हैं। प्रथम महाभूत एक गुणविशिष्ट, द्वितीय दो गुणविशिष्ट और तृतीय तीन गुणविशिष्ट इत्यादि रूपसे महाभूतोंके गुण समझने चाहिये।

आकाशका गुण केवल शब्द है, वायुके गुण शब्द और स्पर्श हैं, अग्निके गुण शब्द, स्पर्श और रूप हैं, जलके गुण शब्द, स्पर्श, रूप और रस हैं। पृथ्वीके गुण शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और गन्ध हैं। श्रीमद्भागवतमें इन सब तत्वोंके विषयमें सुन्दर वर्णन मिलता है। यथाः—

"ईश्वराधिष्ठित कालसे गुणोंका क्षोभ, स्वभावसे परिणाम और कर्मसे महत्तत्वकी उत्पत्ति होती है। रजःसत्वगुणोंकी वृद्धिसे महत्तत्वमें विकार उत्पन्न होकर तमःप्रधान द्रव्यज्ञानक्रियात्मक अहंतत्वकी उत्पत्ति होती है। अहंतत्व तमःप्रधान होनेपर भी त्रिगुणमयी प्रकृतिका ही परिणाम होनेके कारण उसमें तीनों गुणोंका सम्बन्ध रहता है। अतः अहंतत्व भी सात्विक, राजसिक तथा तामसिक भेदसे त्रिधा विभक्त है। सात्विक अहंकार ज्ञानशक्ति

प्रधान है, राजसिक अहंकार क्रियाशक्ति-प्रधान है और तामसिक अहंकार द्रव्यशक्ति-प्रधान है। विकारप्राप्त तामसिक अहंकारसे आकाश उत्पन्न होता है, जिसका गुण शब्द है। विकृत आकाशसे स्पर्शगुणात्मक वायुकी उत्पत्ति होती है। आकाशके परवर्त्ती होनेसे वायुमें शब्दगुण भी है। देहधारण और इन्द्रिय, मन तथा शरीरकी पटुता वायुका कार्य है। विकारप्राप्त वायुसे रूपवान् अग्निकी उत्पत्ति होती है। आकाश और वायुके परवर्त्ती होनेसे अग्निमें शब्द और स्पर्श—ये दो गुण भी हैं। विकृत अग्निसे रसात्मक जल उत्पन्न होता है। इसमें पूर्वोक्त तीनों तत्त्वोंके गुण, शब्द, स्पर्श और रूप भी हैं। विकारप्राप्त जलसे गन्धगुणयुक्त पृथिवीतत्त्वकी उत्पत्ति होती है। सकलतत्त्वके अन्तिम होनेसे पृथिवीमें शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पाँचों गुण विद्यमान हैं। इस तरहसे तमःप्रधान अहंतत्त्व द्वारा पञ्चतत्त्वोंकी उत्पत्ति होती है। सत्त्व-प्रधान अहंतत्त्वसे अन्तःकरण तथा दशइन्द्रियाधिष्ठात्री देवता-ओंकी उत्पत्ति होती है, उनके नाम दिक्, वात, अर्क, प्रचेता, अश्विनीकुमार, वह्नि, इन्द्र, उपेन्द्र, मित्र और प्रजापति हैं। रजः-प्रधान अहंतत्त्वसे पांच कर्मेन्द्रियों और पञ्च ज्ञानेन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है। सांख्यकारिकामें तीन गुणोंके लक्षणके विषयमें कहा है:—

"सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलं च रजः, गुरुवरणक-मेव तमः।"

सत्त्वगुण लघु और प्रकाशक है, रजोगुण प्रेरक और सक्रिय है, तमोगुण गुरु और आवरणकारी है। इसी कारणसे अहंतत्त्वमें सत्त्वगुणकी प्रधानता द्वारा लघु तथा प्रकाशक अन्तःकरणकी उत्पत्ति होती है, रजोगुणकी प्रधानता द्वारा प्रेरक तथा क्रियाशील इन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है और तमोगुणकी प्रधानता द्वारा पर-माणुपुञ्जके समावेशसे गुरु अर्थात् भारी और आवरणशील पञ्च-

तत्त्वों तथा उनके भी पञ्चीकरणसे पृथिवी, अप्, तेज आदि पञ्चीकृत महाभूतोंकी उत्पत्ति होकर सर्वत्र परिदृश्यमान स्थूल ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति हो जाती है। यही समस्त आर्यशास्त्रके मौलिक सिद्धान्तानुसार भौतिकब्रह्माण्ड-सृष्टिविस्तारका क्रम है।

अपञ्चीकृत सूक्ष्म पञ्चतत्त्वोंसे स्थूल पञ्चीकृत महाभूत कैसे उत्पन्न होते हैं, इसके विषयमें पञ्चदशीमें लिखा है:—

"तद्भोगाय पुनर्भोग्यभोगायतनजन्मने।
पञ्चीकरोति भगवान् प्रत्येकं वियदादिकम्॥
द्विधा विधाय चैकैकं चतुर्धा प्रथमं पुनः।
स्वस्वेतरद्वितीयांशैर्योजनात् पञ्च पञ्च ते॥
तैरण्डस्तत्र भुवनभोग्यभोगाश्रयोद्भवः।
हिरण्यगर्भः स्थूलेऽस्मिन् देहे वैश्वानरो भवेत्॥

सूक्ष्म पञ्चतन्मात्राएँ या पञ्चतत्त्व त्रिगुणमय होते हैं। इसलिये उनसे जीवभोगार्थ स्थूल पंचभूतनिर्माणके समय परमात्मा तमोगुणपर अधिष्ठान करके अपंचीकृत महाभूतोंको पंचीकरणकी विधि द्वारा स्थूल इन्द्रियगम्य बनाते हैं। वह विधि यह है:–प्रथमतः आकाशादि पंच सूक्ष्म भूतोंमेंसे प्रत्येकको समान दो भागमें विभक्त करके तदनन्तर द्विधा विभक्त उस प्रत्येक अंशको भी चतुर्धा विभक्त करना चाहिये। तदनन्तर प्रथमोक्त अर्द्धांशोंके साथ द्वितीयोक्त चार भागोंके एक एक अंशकी योजना करनेपर पंचीकरण हो जाता है। इसमें प्रत्येक पंचीकृत महाभूतोंमें अपने अंशका अर्द्ध और बाकी चार भूतोंमेंसे प्रत्येकका अष्टांशरूपसे मिलित अर्द्धभाग-इस प्रकारसे भाग होता है। यथा, पंचीकृत पृथ्वीमें पृथ्वीका अर्द्धांश और बाकी जल, अग्नि, वायु और आकाश इन चार भूतोंमेंसे प्रत्येकका अष्टमांश करके मिलित अर्द्धांश रहेगा। इसी प्रकार पंचीकृत जलमें जलका अर्द्धांश और बाकी चार भूतोंके

मिलित अर्द्धांश होंगे। इसी प्रकार अन्य तीन पंचीकृत महाभूतोंका भी उपादान समझ लेना चाहिये। अनन्तकोटि ब्रह्माण्डोंसे लेकर चतुर्दशभुवनमय एक ब्रह्माण्ड तथा एक स्थूलशरीररूपी पिण्डतक सभी इसी पञ्चीकृत पञ्च महाभूतोंके उपादान द्वारा निर्मित हुए हैं। समस्त स्थूल शरीर तथा भोग्यवस्तुएँ पंचीकृत महाभूतोंसे ही बनी हुई होती हैं और पंचीकृत महाभूतमय इस समष्टि-शरीरपर हिरण्यगर्भ अधिष्ठान करते हैं। यही त्रिगुण परिणाम द्वारा हिरण्यगर्भके अधिष्ठानके उत्पन्न ब्रह्माण्ड-पिण्डमय भौतिक सृष्टि है, जिसके स्थूल, सूक्ष्म और कारणरूप तीन विभाग किये जाते हैं, और इन्हीं तीन विभागोंको अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय, आनन्दमय, इन पञ्चकोश नामसे पांच भागोंमें भी विभक्त किया जाता है।

अब ज्योतिःशास्त्रके सिद्धान्तानुसार स्थूल ब्रह्माण्डका कुछ वर्णन किया जाता है। प्रत्येक ब्रह्माण्डकी केन्द्रशक्ति सूर्य है। तदनुसार इस ब्रह्माण्डवर्त्ती सूर्य ही इस ब्रह्माण्डका केन्द्रस्थानीय है। समस्त ग्रह उपग्रह उसीकी आकर्षण-विकर्षणशक्तिके प्रभावसे उसीकी चारों ओर अनुक्षण प्रदक्षिणा किया करते हैं। समस्त ब्रह्माण्डमें ज्योतिष्मान् कोई भी वस्तु नहीं है। समस्त ज्योतिके आधाररूप सूर्यसे ही ब्रह्माण्डके अन्तर्गत समस्त ग्रह उपग्रहमें ज्योतिका सञ्चार होता है। हमारे सूर्यपरिवारमें अबतक ऐसे २६८ ग्रह उपग्रह देखे गये हैं जो सूर्यकी ज्योतिसे ज्योतिष्मान् होकर सूर्यकी चारों ओर घूमते हैं। ग्रहगण सूर्यको प्रदक्षिण करतेहैं और उपग्रहगण ग्रहोंको प्रदक्षिण करते हैं और इन सब ग्रह उपग्रहोंको लेकर सूर्य भी ध्रुवकी चारों ओर प्रदक्षिण करते हैं। समस्त ग्रह-उपग्रहोंका स्थूलशरीर पृथ्वी जल आदि पञ्चभूतोंसे बना हुआ है। केवल किसीमें कोई भूत प्रधान है और किसीमें कोई भूत

प्रधान है। समस्त ग्रह-उपग्रहोंमें ही नानाप्रकारके जीवोंका वास है। कोई भी जीवशून्य नहीं है। उल्लिखित २६८ ग्रह-उपग्रहोंमेंसे प्रधान ग्रह ८ हैं, क्षुद्र ग्रह २४० हैं और उपग्रह या चन्द्र २० हैं। पृथ्वी ग्रहका एक चन्द्र है, मङ्गलको दो, बृहस्पतिको ४, शनिको ८, यूरेनसको और नेपचुनका एक—इस प्रकारसे २० चन्द्र हैं। आठ प्रधान ग्रहोंमेंसे बुधग्रह सूर्यके सबसे अधिक निकटस्थ है, यह ग्रह सूर्यसे प्रायः ३७०००००० मील दूरपर रहकर प्रति मिनिट १८०० मीलके हिसाबसे ८८ दिनोंमें एकबार सूर्यको प्रदक्षिण कर लेता है। अतः बुधग्रहवाली जीवोंका सम्वत्सर ८८ दिनोंमें ही पूर्ण होता है। बुधका व्यास ३१४० मील है और उसका आयतन पृथ्वीके एक तृतीयांश-तुल्य है। बुध ग्रहका दिन पृथ्वीके दिनसे बड़ा है और सूर्यज्योति तथा सूर्योत्तापका भी प्रभाव पृथ्वीसे बुधग्रहपर अधिक पड़ता है। बुधग्रहके बाद शुक्रग्रह है। यह ग्रह सूर्यसे प्रायः ६८०००००० मील दूर पर रहकर प्रति मिनिट १२६० मीलके हिसाब-से २२५ दिनोंमें सूर्यकी चारों ओर प्रदक्षिण करता है। इसका व्यास ७६६० मील है और आयतन पृथ्वीके आयतनके समान ही है। इसका दर्शन पृथ्वीसे सायंकाल तथा प्रातःकाल दोनों समय पर ही होता है, शुक्रग्रह सूर्यालोकसे बड़ा ही उद्भासित होता है। पश्चिमदेशीयशास्त्रमें रूप तथा प्रेमकी अधिष्ठात्री भिनस देवतारूपसे इसकी पूजाका वर्णन पाया जाता है। शुक्रग्रहके बाद पृथ्वी ग्रह है। यह ग्रह सूर्यसे ९२७००००० मील दूर पर रहकर प्रति मिनिटमें प्राय १०८० मीलके हिसाबसे ३६५¼ दिनोंमें ५८३०००००० मील पथके परिभ्रमण द्वारा एकवार सूर्यको प्रदक्षिण करता है। पृथ्वीका व्यास ७९१८ मील है और परिधि २४८७७ मील है। बुध और शुक्रग्रहका चन्द्र नहीं है परन्तु पृथ्वीग्रह एक चन्द्रके द्वारा आलोकित होता है। यह चन्द्र पृथ्वीसे २४०००० मील दूरपर रहकर प्रायः २८ दिनोंमें

एकबार पृथ्वीको प्रदक्षिण करता है। चन्द्रका व्यास प्रायः २१६० मील है और परिधि प्रायः ६७८४ मील है। चन्द्र पृथ्वीसे बहुत छोटा है और इतना छोटा होनेसे ही पृथ्वी उसको लेकर सूर्यकी प्रदक्षिण कर सकती है। पृथ्वीके बाद मङ्गलग्रह है। यह ग्रह सूर्यसे प्रायः १४४०००००० मील दूरपर रहकर प्रति मिनिट ८१६० मीलके हिसाबसे ६८७ दिनोंमें एकबार सूर्यको प्रदक्षिण करता है। मङ्गल-ग्रहका व्यास पृथ्वीग्रहके व्यासार्द्धसे कुछ बड़ा है। अतः उसका आयतन पृथ्वीके आयतनसे बहुत ही छोटा है। मङ्गलग्रहका दिन-परिमाण प्रायः पार्थिव दिन परिमाणके समान ही है परन्तु पृथ्वीके दो वर्षमें मङ्गलका एक वर्ष होता है। पृथ्वी अपने कक्षमें जितने वेगके साथ भ्रमण करती है, मङ्गलका भ्रमणवेग प्रायः उसका आधा है क्योंकि वह सूर्यसे कुछ दूरपर है और इसलिये उसपर सूर्यकी आकर्षणशक्तिका प्रभाव भी कुछ कम पड़ता है। ज्योतिर्विद्‌ पण्डितोंने निश्चय किया है कि, मङ्गलग्रह ठीक पृथ्वीकी तरह जल-स्थलपर्वतादिसे सुशोभित है इसलिये वहाँके निवासी जीव भी मनुष्योंकी तरह होंगे—ऐसा अनुमान बहुत लोग करते हैं। पृथ्वीका जिस प्रकार एक चन्द्र है, उस प्रकार मङ्गलके भी दो चन्द्र हैं। परन्तु उनकी ज्योति चन्द्रज्योतिकी तरह मधुर नहीं है। पाश्चात्य शास्त्रमें मङ्गलको रणदेवता करके वर्णन किया गया है। हिन्दूशास्त्रमें भी मङ्गलग्रहका ध्यान इसी प्रकार किया जाता है। यथाः—

धरणीगर्भसम्भूतं विद्युत्पुञ्जसमप्रभम्।
कुमारं शक्तिहस्तं च लोहिताङ्गं नमाम्यहम्॥

बुध और शुक्रग्रह अन्तश्चर ग्रह हैं; क्योंकि सूर्य और पृथिवीके अन्तर्वर्त्ती स्थानोंमें ही वे भ्रमण करते हैं। बाकी मङ्गलसे लेकर सब ग्रह बहिश्चर हैं; क्योंकि इन सभोंका भ्रमणकक्ष पृथिवीके भ्रमण-कक्षसे बाहर है। मङ्गलके बाद बृहस्पति ग्रह है। परन्तु इन

